पूपू दीदी को साथ लेकर शून्य मार्ग में घूम आऊँगा। यही इच्छा मेरे मन में विद्यमान है। सत्ययुग में शायद इच्छा और घटना दोनों एक थीं। चेष्टा करूँगा कि ध्यान योग से इच्छा को ही घटना रूप में मान सकूं। बाल्य काल से अकारण ही अकाश की तरफ ताकते रहने का मुझे अभ्यास पड़ गया है। वह आकाश पृथ्वी के लाख-लाख युगों की कोटि कोटि इच्छाओं से पूर्ण है। ये विलीयमान इच्छाएँ विश्व सृष्टि के किस काम में लगेंगी कौन जाने। मेरे दीर्घ, विश्वास से बाहर निकली ये इच्छाएं उसी आकाश में उड़कर चक्कर लगावें, जिस आकाश में मैं आज उड़ने जा रहा हूँ।"

\+ + +

पूपू दीदी ने व्याकुल हो कर पूछा—"सुकुमार दादा का वर्तमान समाचार कैसा है?"

मैंने कहा—"इसका ही पता नहीं चल रहा है, इस लिये उसके पिताजी पता लगाने के लिये आज विलायत यात्रा कर रहे हैं।"

दीदी का चेहरा उदास हो गया। धीरे-धीरे उठ कर अपने कमरे का दरवाजा उसने बन्द कर दिया।

मैं जानता हूँ। सुकुमार का बनाया पूपू दीदी का बालोचित चित्र उसने अपने डेस्क में छिपा रक्खा है।

मैं चश्मे को पोंछ कर सुकुमार के मकान की छत पर चला गया। वह टूटा हुआ छाता वहाँ नहीं है। आतिश बाजी की वह अधजली—काठी भी नहीं है।